पति और उपसेनापति बन्दी और आहत होते है। हैदरअली की विजय होती है। हैदरअली सिंहासन पर बैठकर घोषणा करता है—

"हर हिन्दू अपने धर्म पर चलने के लिए आजाद है। गाय की कुर्बानी बन्द की जाती है।" हैदरअली खाडेराव को लोहे के पिंजडे मे बन्द करके ले जाता है। कृष्णराज का सेनापति देवराज हैदर द्वारा बन्दी बनाया गया था। उसका वध कर दिया जाता है। मन्त्री-कन्या शान्ति उससे प्रेम करती थी। वह अपने प्रेमी का सिर को गोद मे उठा लेती है और अपनी कटार से आत्महत्या कर लेती है। लुत्फअली मन्त्री नंदराज का हैदरअली की आज्ञा से वध करना चाहता है। रजिया उसका हाथ पकडकर नन्दराज की रक्षा के लिए प्रार्थना करती है। लुत्फअली बदले मे उसकी मुहब्बत माँगता है। रजिया विवश होकर लुत्फअली का प्रस्ताव स्वीकार करती है, किन्तु थोडे ही समय उपरान्त पागल हो जाती है। हैदरअली और लुत्फअली सिर पीट कर रह जाते हैं।

**हैदराबाद** (सन् १९५०, पृ० ६५); *ले०* : बालभट्ट मालवीय; *प्र०* : गिरधारीलाल थोक पुस्तकालय, दिल्ली; *पात्र* : पु० २०, स्त्री ४; *अंक* : ३, *दृश्य* : ७, ६, ४। *घटना-स्थल* : हैदराबाद।

यह एक राजनैतिक नाटक है। निजाम-हैदराबाद को भारतीय गणतन्त्र मे जिस तरह शामिल किया गया उसका पूरा ब्योरा असली पात्रो के माध्यम से इसमे चित्रित किया गया है। नवाब साहब का सुलहनामा, कासिम रिज्वी की गिरफ्तारी, रजाकारो की मक्कारी और उनकी गिरफ्तारी तथा सरदार पटेल की अनुपम सूझ-बूझ का परिचय इस नाटक की कथावस्तु है।

**होरी** (सन् १९६१, पृ० १०८), *ले०* : विष्णु प्रभाकर; *प्र०* : हंस प्रकाशन, इलाहाबाद, *पात्र* : पु० १०, स्त्री ५; *अंक* : ३; *दृश्य* : ४, ५, ५।

इस सामाजिक नाटक मे भारत के दीन-दुखी और जर्जर किसान का यथार्थ जीवन चित्रित किया गया है। इसमे तत्कालीन जमींदारी व्यवस्था के उस किसान का चित्र प्रस्तुत है जो वर्षों आंधी-तूफान मे सर्दी-गर्मी सहता हुआ जमीन से अनाज पैदा करता है और जब वही अनाज खलियानो मे आता है तब जमींदार, सूदखोर और पटवारी आदि जनता के शोषक बन उस अनाज को ले जाते है। होरी अपने खलियान मे खाली का खाली रह जाता है। होरी की एक वह स्थिति आती है जब उसे अपनी लडकी नादान रूपा का विवाह एक वयस्क व्यक्ति से, परिस्थितियो के वशीभूत होकर कर देना पडता है। होरी का बेटा अपने पिता की परिस्थिति-विवशता पर कटाक्ष करता है—"जिसे पेट की रोटी मयस्सर नही, उसके लिए मरजाद और इज्जत सब ढोंग है। औरो की तरह तुमने भी दूसरो का गला दबाया होता, जमा मारी होती, तो तुम भी भले आदमी होते। तुमने कभी नीति को नही छोड़ा, यह उसी का दण्ड है।" गाँव के प्रमुख व्यक्ति मुखिया, पटवारी आदि को पुलिस का साथ मिलता है जिसके सहारे वे दीनो के ऊपर अत्याचार करते हैं। होरी का बेटा गोबर सब देखता है और उसके मन मे समाज से घृणा होती है।

अनेक बार अभिनीत।

**होली नाटक** (सन् १९५१ पृ० ८४) *ले०* : गिरधारीलाल प्रीतम, *प्र०* : अग्रवाल बुक डिपो दिल्ली, *पात्र* : पु० १०, स्त्री १; *अंक-रहित*; *दृश्य* : ८। *घटना-स्थल* : होलिका, हिरण्यकश्यप का मकान।

यह पौराणिक नाटक है। इसकी कथा चिर परिचित हिरण्यकश्यप और उसके पुत्र प्रह्लाद से सम्बन्धित है। होलिका का आग मे जल जाना तथा प्रह्लाद का बच जाना, फिर नृसिंह भगवान के हाथो हिरण्यकश्यप की हत्या इस नाटक की मुख्य कथा है।

होली दर्पण (सन् १८८५, पृ० २६), ले० : शिवराम पाण्डेय; प्र० : स्वयं प्रकाशन; पात्र . पु० १०, स्त्री ०, अक : १; दृश्य : ३ ।
घटना-स्थल : घर, मैदान ।

ऐसा प्रतीत होता है कि यह नाटक मृत्यु सभा का उत्तर देने के लिए लिखा गया। मृत्यु सभा मे सुरापान करने वाले व्यक्तियो ने शारीरिक दृष्टि से मद्यपान को लाभप्रद घोपित किया है किन्तु इस नाटक मे आयुर्वेद की दृष्टि से मद्यपान को निपिद्ध सिद्ध किया गया है। मद्यपान के विरुद्ध तर्क दिया गया है कि २० प्रतिशत से अधिक मद्यपानकर्ताओं की मृत्यु सुरापान से होती है। मद्यपान से शारीरिक शक्ति का विकास नही, ह्रास होता है। पाचन-शक्ति क्रमशः विघटित होती जाती है। हृदय-रोग आरम्भ हो जाते हैं, क्षुधा क्षीण एव अग्नि मन्द हो जाती है अत: शराबी की आयु कम हो जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि नाटककार प्रस्तुत नाटक मे आयुर्वेद के आधार पर मद्यपान के कुप्रभावो का विश्लेषण करता है।

● ● ●

